


# आपके इलाके का गुंडा कौन है!

**क्या सम्हलकर**
**चलने के लिए**
**नायकों के नाम जानने से**
**अधिक जरूरी है जानना**
**इलाके के गुंडों के नाम?**

भूगोल के मास्टर जी
अब नहीं हँसते है
अब नहीं पूछते है
राजधानियों के नाम

क्या हो गया है ?
भूगोल के मास्टर जी को !
वे क्यों भूगोल के पीरियड में
पूछने लग जाते हैं
इतिहास के सवालों के जवाब?
वे क्यों नायकों के नाम रटाने के बदले
बताने लग जाते हैं
इलाके के गुंडों के नाम?

क्या सम्हलकर
चलने के लिए
नायकों के नाम जानने से
अधिक जरूरी है जानना
इलाके के गुंडों के नाम?
ओ माँ...!
क्या हो गया है मास्टर जी को
देश की चौहद्दी पढ़ाने से
वे कतराते क्यों है ?

आपके इलाके के गुंडा का नाम क्या है!